कही महाराज तुम जिन मारौ। हम ऐसौ उपाय करिहैं जु वह आप ही जीवदान करि निज सिर तुमकों देहै। यह सुनि सिंह चुप ह्वै रह्यौ। तब काग नें वाकौ मनो-रथ जानि कपट करि चित्रकरन सों कह्यौ कि तोहि तौ राजा नें अभयदान दियौ है परंतु या समय तुम बिन तें अहार की मनुहार करौ। तौ राजा तुम तें अति प्रसन्न होयगौ। ऐसें वाहि फुसलाय सिंह पास लै जाय उन तीननि हाथ जोरि कह्यौ महाराज यह चित्रकरन कहतु है कि अहार तौ कहूं नाहीं मिलतु औ तुम अनेक दिन के भूखे हौ। तिहारौ दुख मो पै नाहीं देख्यौ जातु। तातें तुम मोहि मार खाऔ। कह्यौ है राजा तें प्रजा की रच्छा है प्रजा कौ मूल प्रजापति है अरु मूल रहै तौ डारि पात फूल फल आप ही तें होंय। पुनि सिंह कही अरे जल मरियै सो भलौ पर ऐसौ कर्म न करियै। तब स्यार बोल्यौ महाराज ऐसें ही कह्यौ है। तब तौ चित्रकरन हू नें सिंह की दृढ़ता जानि मनुहार करि कह्यौ महाराज आप मेरौ सरीर खाऔ। इतनी बात वाके मुख तें सुनत ही सिंह नें वाहि दौरि मार्‍यौ अरु सबनि मिल भच्छन कियौ। महाराज तातें हौं कहतु हौं कि दुष्ट के उपाय औ उपदेस सों साध हू की मनसा डिगै। बहुरि राजा चित्रबरन बोल्यौ अहो मेघबरन तुम इतेक दिन शत्रुनि मांहिं कैसें रहे अरु कौंन भांति उन तें तुम तें प्रीति निभी। वायस बोल्या महाराज कह्यौ है कि स्वामी

के काज शत्रु हू कौं माथे चढ़ाइये औ गिराइये ऐसें जैसें नदी पाय धोय धोय रूख कौं गिरावै। पुनि जो सुबुद्धी होय सो ऊ आपने प्रयोजन के निमित्त बैरी हू कौं माथे चढ़ाय निज काज साधै जैसें बूढ़े सर्प नें सिर चढ़ाय मेंडुक खाये। राजा कही यह कैसी कथा है। तब काग कहतु है।

काहू बन में एक अति बूढ़ो मंदविष नाम नाग रहै। सो अहार कौं फिर न सकै। तातें सरोवर के तीर पस्यौ रहै। काहू दिन एक दादुर नें वाहि देखि दूर तें कह्यौ अहो तुम जो अहार नाहीं खोजतु परे ई रहतु हौ सो कहा है। उन कही हौं कहां जाऊं औ मो अभागे कौं को बूझतु है। इतनी सुनि विन याहि आचार्य जानि कह्यौ कि तुम आपनी अवस्था कहौ। तब सर्प कहनि लाग्यौ।

या ब्रह्मपुरा में कौंडिन्य नाम ब्राह्मन। वाकौ बीस बरष कौ पुत्र पढ़्यौ गुन्यौ। मैं आपनें अभाग्य तें ताहि डस्यौ। तब कौंडिन्य सुसील नाम पुत्र कौं मस्यौ देखि सोग सों घूमि भूमि पै गिस्यौ। पुनि वाके भाई बंधु औ गांव के लोग सब आय जुरे। कह्यौ है सुख दुख समें असमें शुभ अशुभ में जे इष्ट मित्र बंधु होंय ते सुधि लेंइ। आगे एक कपिलदेव नाम ब्राह्मन नें आय याहि समझाय बुझायकै कह्यौ अरे कौंडिन्य तू अति मूर्ख है जो अब खेद करतु है। क्योंकि संसार की तो यही रीति है कि

इत उपज्यौ उत मर्यौ। तातें याकौ शोक कहा। देखौ सेना सहित युधिष्ठिर से पुरुष न रहें। तौ और की कहा चली। बहुरि देहधारी कौं मृत्यु ऐसें लगी रहति है कि जैसें सम्पत में बिपत प्राप्ति में हानि संयोग में बियोग ज्ञान में ग्लान। पुनि यह देह छिन छिन यौं घटति है ज्यौं जल में काचौ घट घटै। कह्यौ है सरीर जोबन रूप द्रव्य ठकुराई मित्राई औ एक ठौर कौ बास ये सब अनित्य हैं। यातें जो ज्ञानी चतुर पंडित होय सो इनके गये कौ सोच न करै। अरु सुनौ जैसें नदी के प्रवाह में जहां तहां के काठ आय मिलतु हैं तैसें या संसार के जीव हैं। इन तें जेतौ सनेह कीजै तेतौ दुख होय। क्योंकि जग सदा काहू कौ साथ नाहीं निबहतु। अरु जौ आपनी ही देह साथ न देय तौ और की कहा चली। कह्यौ है माया किये यौं दुख बढ़ै जौं कुपथ्य किये रोग। पुनि काल ऐसें चल्यौ जातु है जैसें नदी कौ जल। यासों या संसार की माया छांड़ि दीजै अरु साध की संगति कीजै। संगति साध की सब सुख सों अधिक सुख देतु है।

दोहा

तीरथ ब्रत जग देवता लाल मंत्र द्रुम खेत।
काल पाय फल देतु हैं साध सदा फल देत॥

अरु मित्र सुनौ। जैसें बरषाकाल में चाम के बंधन ढीले ह्वै जातु हैं तैसें बृद्ध अवस्था में या सरीर के। इतनी

बात कहि पुनि कौडिन्य सों कपिल देव नें कह्यौ भाई अब दुख जिन करौ। आपने प्रान राखिवे कौ उपाय करौ। यह सुनि कौडिन्य उठि बोल्यौ बंधु अब या ग्रहरूप कूप में न रहिहैं। बन में जैहैं। पुनि कपिलदेव कही भाई अनुरागी कौं बन हू में दोष औ उदासी कौं घर ही में मोच्छ। कह्यौ है जो जन फल की वासना छांड़ि विष्णु-भजन करै ताहि बन औ घर समान है। अरु कौंन हू आश्रम में रहि दुख सहि धर्म कर्म दान तप व्रत यज्ञ करै औ सब जीव पै दया राखै ता ही कौं तपसी जानिये। पुनि जो प्रान राखिवे कौं अहार संतान कौं मैथुन करै औ सत्यबचन भाषै सो दुखरूपी समुद्र कौं तरै। कह्यौ है आत्मारूपी नदी के संगम पै पुन्य तीर्थ सत्य जल शील करार दया तरंग ता में जो स्नान करि अन्तःकरन शुद्ध करै सो जनम मरन व्याध तें छूटै। यह संसार सार नाहीं। मनुष दुख कौं सुख करि मानत हैं। जैसें बोझ कौ बहनिहारौ मोट पाय सुख मानै तैसें मनुष की गति है। बहुरि कौडिन्य बोल्यौ भाई तुम सांच कहतु हौ। यह बात ऐसें ही है। इतनौ कहि विन लांबी सांस लै मोहि तौ यह श्राप दियौ कि तू मेंडुकन कौ बाहन होउ। अरु वा नें आप गृहस्थाश्रम छांडि सन्यासधर्म लियौ। तातें अब मैं वाकौ दियौ श्राप भुगतवे कौं आयौ हौं। यह बात सुनि दादुर नें आपने राजा सों जाय कही। तब जल-कंद नाम मेंडुक मेंडुकन कौ राजा बाहर आयौ। पुनि

नाग नें वाहि प्रनाम करि मूंड़ पै चढ़ायौ अरु ताल कौ चहुं घां लै फिरयौ। दूसरे दिन जब वह आय चढ़यौ तब वह चल न सक्यौ। पुनि दादुर बोल्यौ उतावलौ चल। सांप कही स्वामी मो पै मारे भूख के चल्यौ नाहीं जातु। उन कह्यौ तू मेरी आज्ञा तें सैना के मेंडुक खायौ कर। बहुरि सांप नें हाथ जोरि कह्यौ महाराज तुम मेरी बड़ी सहायता करी। यौं कहि पुनि खानि लाग्यौ। कितेक दिन में सब मेंडुकन कौं खाय उनि जलकुंद हू कौं खायौ। तातें हौं कहतु हौं कि जो चतुर होय सो आपनौ कार्य साधवे के लये शत्रु हू कौं माथे चढ़ावतु है। महाराज ऐसें ही मैं हू राजा हिरन्यगर्भ सों प्रतीत बढ़ाय गढ़ में रह्यौ। आगे राजा चित्रबरन नें गीध सों कही कि बाबा जू अब राजा हंस हमारौ होय रहै तौ वाकौं बसाइये। ना तौ आपने लोग। यह बात राजा चित्रबरन मंत्री तें कहनि न पायौ हो कि एक दूत ने आय कह्यौ महाराज सिंहलद्वीप कौ राजा सारस तिहारे देस पै चढ़ि आयौ है। जो नगर बचायौ चाहौ तौ बेग सुधि लेउ। ना तौ रहनौं कठिन है। यह सुनि राजा मौन गहि रह्यौ अरु गीध मंत्री नें मन में कह्यौ कि होय न होय यह चकवा कौ काम है। पुनि राजा मयूर क्रोध करि बोल्यौ कि यह काम रहै। चलौ। प्रथम वा ही कौं खेद काढ़ैं। गीध कही महाराज सरदकाल के मेघ की भांति बृथा न गाजिये। बल करि दिखाइये। नीति तौ यौं है कि एक

ही बेरि दिस दिस के लोगनि सों बैर न करिये। कह्यो है अनेक चैंटी ऊ मिलैं तौ गज कों मारैं। तातें महाराज मेरे जान तौ राजा हंस तें बिन प्रीति किये ह्यां तें निभनों ऊ कठिन होयगो। क्योंकि चलत ही शत्रु पीछौ करिहै। यातें बिचार करि कार्य करौ। बिन बिचार्यौ काम किये पाछें पछितावौ होतु है जैसें बिना बिचारे न्यौर मारि ब्राह्मनी पछताई। राजा कही यह कैसी कथा है। तब गीध कहतु है।

उज्जैन नगरी में एक माधो नाम ब्राह्मन। ताकी स्त्री नें पुत्र जायौ। सु एक दिन वह ब्राह्मनी पुत्र की रखवारी ब्राह्मन कों राखि आप नहीं न्हेवे कों गई। अरु ता ही समय पंडित कों राजा कौ बुलावौ आयौ। तब वा नें बिचार्यौ कि जौ हौं न जाऊंगौ तौ राजा जो दान देइगौ सो और कोऊ लै जायगौ। कह्यौ है लैन दैन के काज में उतावल न करिये। तौ वह औसर बीतें हाथ न आवै। औ जौ जाऊं तौ बालक कौंन कौं दै जाऊं। यह बिचारि वह ब्राह्मन जाके नेरे एक बहुत दिन कौ पोष्यौ न्यौर हो ताहि वा छोहरा के निकट रखवारी राखि आप राजा के ह्यां गयौ। आगें मौड़ा के निकट एक सर्प आयौ। ताहि न्यौर नें मारि खायौ। जब ब्राह्मनी आई तब न्यौर दौरि वाके पायन पै गिर्यौ। उन याकौ मुंह लोहू भर्यौ देखि निज मन में जान्यौ कि इन चांडाल नें मेरौ पूत मारि खायौ। यह समझ ब्राह्मनी नें न्यौर कौं

मारि डार्यौ। पुनि आगू जाय देखै तौ छोहरा खेलतु है अरु वाके निकट सांप मर्यौ पर्यौ है। तब वह पछताथकै बोली कि हाय मैं पापिन यह कहा कर्म कियौ जु बिन देखे भाले बापरे न्यौर कौ जीव लियौ। तातें हौं कहतु हौं कि महाराज बिन बिचारे कबहू कछु काज न कीजे। अरु काम क्रोध लोभ मोह तज दीजे। क्योंकि इन ही दोषन तें राजा पृथु जन्मेजय रावन औ कुम्भकरन मारे गये। अरु देखौ शत्रुभाव छांड़ि परशुराम औ अम्बरीच नें जितेन्द्री होय अनेक दिन राज कियौ। तातें हौं कहतु हौं कि महाराज जौ मेरौ कह्यौ मानौ तौ वा राजा तें प्रीति करि चलौ। कह्यौ है प्रथम तौ पराई भूमि मांहिं जाय डेरा करनौं कठिन अरु किये पाछे उठावनौं अति कठिन है। यासों कार्य्य साधिवे कौं चार उपाय कहे हैं साम दाम दंड भेद। पर इन में साम उपाय सों बेग काम सिद्ध होतु है। राजा कही प्रीति उतावली कैसें होय। गीध बोल्यौ बेग ही होय। कह्यौ है साध देखत ही मिलै औ मूरख कछू न समझै। जौ ब्रह्मा हू वाहि चितावै तौ हू न जानै न मानै। अरु महाराज राजा हंस तौ बड़ौ साधु है औ वाकौ मंत्री सर्वज्ञ नाम चकवा अति चतुर है। मैं काग के कहे तें उनकी करनी करतूत जानी। कह्यौ है जाहि न देख्यौ होय ताके गुन औ कर्म सुनि सुनिकै वाहि पिछानिये। राजा कही अनेक बात करिवे तें कहा प्रयोजन। अब जो उचित होय

सो करौ। या बात के कहत ही गीध राजा तें आज्ञा लै गढ़ में गयौ अरु आपने आवन कौ समाचार चकवा सों कहि पठायौ। वा नें सुनत ही आपने राजा कौं जाय सुनायौ। तब राजा हंस नें चकवा सों कह्यौ कि अब जो गीध के पाछे और कटक आवै तौ कहा करियै। चकवा बोल्यौ महाराज यह संका करवे की ठाम नाहिं क्योंकि यह गीध बड़ो पुन्यात्मा है। यातें कछु चिंता नाहिं। कह्यौ है बिन भय की ठौर संदेह करनौं कुबुद्धी कौ काम है। इतनी कहि चकवा नें जाय गीध कौं ल्याय राजा हंस सों गढ़ के द्वार आगे मिलायौ। तद राजा हंस नें गीध कौं आदर दै बैठायौ। पुनि गीध बोल्यौ महाराज यह गढ़ आपकौ है। जाहि दियौ चाहौ ताहि देउ। हंस कही यह बात ऐसें ही है। बहुरि चकवा बोल्यौ सुनौ। हमारौ तिहारौ एक ही है। पर अब कछु अधिक कहिवे कौ प्रयोजन नाहिं। गीध बोल्यौ महाराज नीतिशास्त्र में कह्यौ है कि लोभी कौं धन दै भलौ मनाइयै उग्र होय ताकी कर जोर स्तुति गाइयै। मूरख कौ कह्यौ राखियै पंडित तें सत्य भाषियै। देवता की निष्कपट पूजा कीजै। मित्र बंधु कौं अति आदर दीजै। सेवक औ स्त्री कौं दान मान तें बस करियै। तौ या कठिन संसार में सुख सों दिन भरियै। तातें हौं कहतु हौं कि जो उचित होय सो अब करियै। चकवा बोल्यौ जो संधि की रीति है सो कहौ। अधिक बात कहिवे तें कहा काम। पुनि राजा

हंस नें कह्यौ कि संधि के कितेक प्रकार हैं सो कहौ। गोध बोल्यौ धर्मावतार हौं कहतु हौं। आप चित दै सुनियै। कह्यौ है कि जब बलवान पै अति बलवंत चढ़ि आवै अरु वा पर याकौ कछु बल न चलै तब संधि उपाय करै। संधि के नाम भूपाल उपहार संतान संगति उपन्यास प्रतीकार संयोग पुरुषान्तर अदृष्ट जीवन आत्मा उपग्रह परक्रिय उच्छिन्न परभूषन। अरु ये संधिगति हैं। समानता तें द्वै राजा मिलें सो भूपालसंधि कहावै। दान दै प्रीति करै ताहि उपहारसंधि कहतु हैं। दासी दै मिलै वाहि संतानसंधि कहियै। पांच सात मित्र बीच में परि प्रीति करावें ताहि संगतिसंधि कहि गावें। द्वै राजा एक ही काज करि आपस मांहिं हित राखें सो उपन्यास-संधि। अब हम इनकौ काज सारें पाछें ये हमारे काज आयहैं। ऐसें बिचारि जो मिलै सो प्रतीकारसंधि। एक ही शत्रु पर द्वै नरपति चढ़ें अरु पैंड़े में मिलें वह संयोग-संधि। आपने जोधान कौं साथ लै मिलै वाहि पुरुषान्तर संधि कहैं। तुम कहि मारौ हम तिहारे ह्वै रहैं यैां कहि मिलै सो अदृष्टसंधि। भूमि दै प्रीति करै वह जीवनसंधि। प्रान राखिवे कौं सर्वस देय ताहि आत्मासंधि कहैं। आपनौ कटक सेवा कौं पठावै सो उपग्रहसंधि। द्वै राजा आपस में बैरभाव राखें पुनि काहू शत्रु के घेरे में आय दोऊ मिलि जांय सो परिक्रयसंधि। सार भूमि दै मिलै वह उच्छिन्न-संधि। जौ द्रव्य उपजैगो सो तुमकौं दैहैं ..र निकट जिन

आओ ऐसें कहि मिलै वाहि परभूषनसंधि कहिये। इतेक बातें कहि गीध बोल्यौ महाराज ये सब संधि कहीं। अरु या समय उपहारसंधि ही भली है क्यौंकि जो बलवंत आपनौ देस छांड़ि गांठि कौ धन खाय आवै सो बिन भेट लिये न जाय। तातें बिन दिये संधि न होय। अब धन दीजै औ उपहारसंधि कीजै। चकवा बोल्यौ सुनौ यह आपनौ वह परायौ ऐसो जे बिचारतु हैं ते अधम जन हैं। अरु उत्तम जननि कौ तौ ऐसौ बिचार नाहिं। वे तो सब सृष्टि ही कौं कुटुम्ब जानतु हैं। कह्यौ है जे पुरुष पर स्त्री कौं माता करि मानैं औ दूजे के धन कौं माटी समान जानैं पुनि सब जीवन कौ जीव आपनौ सौ गनैं ते ई या जगत में पंडित औ धरमात्मा हैं। बहुरि गीध कही तुम यह कहा कहतु हो। सुनौ। मेरे जान जिन संसार में आय या छिनभंग देह कौ धर्म छांड्यौ तिन सर्बस गंवायौ। कहतु हैं कि जैसें जल मांहिं पवन चलै चंद्र कौ प्रतिबिम्ब चंचल रहतु है तैसें ही प्रानी कौ मन सदा अस्थिर रहतु है। तातें या मनुष कौं उचित है कि देह की माया छांड़ि आपने कल्यान कौ काज बिचारै अरु सदा सर्बदा सज्जननि की संगति करै क्यौंकि वा सों धर्म औ सुख दोऊ मिलें। यासों हौं कहतु हौं जो मेरौ कह्यौ मानौ तौ ऐसें ही करौ। कह्यौ है सहस्र अश्वमेध की समान सत्य है पर जोखिये तौ सत्य ही अधिक होय। यातें हौं कहतु हौं कि अब दोऊ नरपति सत्य बीच दै मिलौ अरु

उपहारसंधि करौ तौ अति उत्तम है क्योंकि या में सांप मरै न लाठी टूटै। चकवा बोल्यौ तुम नीकी बात कही। यह सुनत ही राजा हंस नें रत्न वस्त्र अलंकार द्रव्य दूरदर्शी गीध कौं दियौ। अरु विन हू लै प्रसन्न ह्वै सर्वज्ञ चकवा कौं साथ करि राजा हंस सों बिदा होय आपनें कटक कौं प्रस्थान कियौ। ह्यां जाय ह्यां कौ सब वृत्तांत सुनायौ औ चकवा कौं राजा चित्रबरन तें अति आदरमान सों मिलायौ। तब राजा हू नें बड़े मान सों पान औ प्रसाद दै चकवा कौं बिदा कियौ। इत चकवा राजा हंस के निकट आयौ अरु उत गीध नें चित्रबरन कौं टेर सुनायौ कि महाराज तिहारी सब मन की बांछा पूजी। अब कुशलक्षेम आपनें देस चलौ। यह सुनि राजा मयूर वहां तें चल्यौ अरु आनंद तें आपनी राजधानी में पहुंच्यौ। दोऊ राजा आप आपनें देस में सुख सों राज करनि लागे। इतनी कथा कथ विष्णुशर्मा बोल्यौ महाराजकुमार अब जो कछु तुम्हें सुनिबे की इच्छा होय सो कहौ। राजपुत्रनि कही अहो गुरुदेव हम नें तिहारे प्रसाद तें राजनीति के सब अंग जाने सुख पायौ अज्ञान नसायौ मन कौ खेद गंवायौ मानों नयौ जन्म भयौ।

॥ अथ पंचम कथा आरम्भ ॥

विष्णुशर्मा बोल्यौ सुनियै महाराजकुमार। या कथा के पढ़े सुने तें मनुष कठिनता के समुद्र कौं ऐसें तरै जैसें

बानर आपनी बुद्धि सें तस्यौ। अरु जो कपट सें काज लियौ चाहै औ अधूरे काम मांहिं मनोरथ कहि देय सो यों ठगायौ जाय जैसें मगरमच्छ ठगायौ गयौ। राजपुत्रनि कही यह कैसी कथा है। तब विष्णुशर्मा कहनि लाग्यौ।

समुद्र के तीर काहू ठौर एक जामन कौ पेड़ सफल। ता पै रक्तमुख नाम एक बानर रहै। काहू समें सागर की लहर कौ मास्यौ एक विकराल नाम मगरमच्छ वहां आयौ अरु वृच्छ तरै कोमल बालू में जाय बैठ्यौ। तब मरकट नें वा सें कही अहो तू आज मेरौ पाहुनौ है। यातें मैं जम्बूफल देतु हौं। तू मन भरि भोजन कर। कह्यौ है हित होय कै अनहितू पंडित होय कै मूर्ख भोजनसमय आवै ता सें अतिथधर्म कीजै।

दोहा

आवै भोजन के समय शत्रु चोर चंडार।
अतिथि जानि पूजा करैं जग में परम उदार॥

आगे वह मगर फल खाय संतुष्ट भयौ। पुनि नित आवै नित जाय भली भली बातें कहै सुनै। फल खाय अरु पाके पाके फल आपनी स्त्री हू के लिये लै जाय। एक दिन वा नें पूछी अहो कंत ये अमृतफल तुम कहां तें ल्यावतु हौ। इन कही मेरौ एक परम मित्र रक्तमुख नाम बानर है। सो मोहि प्रीति सहित ये फल देतु है। पुनि वह

बोली जो ये अमृतफल नित खातु है ताकौ करेजा अमृत सम होयगौ। तातें तू वाकौ करेजा मोहि ल्याय दे। मैं वाहि खाय तृप्त होय तो सों क्रीड़ा करौंगी। मगर कही एक तौ वह मेरौ परम मित्र दूजे फल कौ दाता। ताहि मैं कैसें मारिहौं। कह्यौ है संसार में द्वै प्रकार के भाई होत हैं। एक तौ माजायौ दूजौ मुखगायौ। पर आपने सहोदर भाई तें वाहि अधिक जानियै। बहुरि वह बोली सुनि। अब लौं तौ मेरौ कह्यौ तें कबहू न उलंघ्यौ हो पर आज तें न मान्यौ। तातें मैं जान्यौ कि जाहि तू बानर कहत है सो नाहिं। वह बानरी है। तातें तू आसक्त भयौ है। वा ही के अनुराग तें दिन भर वहां रहत है सो मैं जान्यौ। या ही तें तू मेरे पास आय वा ही की बातें नित हंसि हंसि कह्यौ करतु है औ रात्रि कौं सोवत समें तेरौ अंग सियल रहतु है। मैं अब बूझौं कि तेरौ मन और नारी सों लाग्यौ है। अधिक कहा कहौं। जब लौं आपनी सौत कौ करेजा न खाऊंगी तब लौं अन्न पानी न करौंगी अरु प्रान दै मरौंगी। यह सुनि डरि मगर दीन ह्वै बोल्यौ प्यारी हौं तेरे पाय परतु हौं। तू जिन रिसाय। यौं सुनि वाहि अधीन भयौ जानि आंखनि में आंसू भरि बोली अरे धूर्त्त कंत आज लौं तौ तें मेरे अनेक मनोरथ साधे पर अब तू और सों स्नेह करि मेरौ निरादर करतु है। यातें तेरौ पायन कौ परिवौ दूनौ उर दाहतु है। अरु जौ तेरौ प्रेम वा सों नाहीं तौ क्यौं

न मेरौ नेम पूरौ करै। पुनि वह निज मन में कहनि लाग्यौ कि साधु जन सांच कहतु हैं।

दोहा

पाहंन रेख रु नरनि हठ कुक्कुट क्रोध सुभाय।
नील रंग सम ना मिटै कीने ऊ कोटि उपाय॥

तातें मोहि याके मनोरथ कौ यत्न करनौं बन्यौ। यह बिचारि ह्वां तें उठि बानर के पास जाय मगर अनमनौ ह्वै बैठि रह्यौ। पुनि मरकट नें वाहि उद्वेगी देखि कह्यौ अहो आज कहा है जो तुम कछू भाषतु नाहिं अरु चिंतित होय बैठि रहे हौ। मगर बोल्यौ मित्र आज तेरी भाभी नें मो सों निठुर बचन कहि कह्यौ कि तू कृतघ्नी है अरु काहू के उपकार कौं न मानतु है न जानतु है। क्योंकि ऐसे उपकारी कौं तू एक बेर हू आपने घर नाहीं ल्यावतु। पुनि निर्लज्ज होय वाके घर काहे खाय खाय आवतु है। अब अधिक कहा कहौं। जौ तू मेरे उपकारी देवर कौं न ल्यावैगौ तौ मोकौं हू जीवतु न पावैगौ। मित्र यातें मैं तौ ह्वां तें उदास होय इत तेरे लैन कौं आयौ औ उत उन तेरे कारन कंचन रत्न तें घर संवार पाटम्बर छाय बिछाय नाना भांति के पकवान बिंजन बनाय राखे हौंयगे अरु पौरि पर बैठि बापरी उत्कंठित बाट जोवति होयगी। बानर कही अहो मित्र भाभी नें यह बात तौ तुम तें सांच ही कही क्योंकि ऐसें और हू ठार कह्यौ है। मित्रता के

कछ लच्छन हैं देनौं लेनौं निज दुख सुख कहिवौ वाकौ सुनिवौ वाके घर जीमनौं आपने गेह जिमावनौं। ये बातें तौ प्रीति में अवश्यक चाहिये। पर हम बनवासी तुम जलनिवासी। तातें मेरौ जैवौ तौ व्हां नाहीं बनतु। पै तुम कृपा करि भाभी कौं य्हां लै आओ। तौ मैं वाके पाय परि असीस लेउं। मगर कही बंधु हमारौ गेह जल मांहिं नाहिं। जैसें समुद्र के कांठे इत तुम रहतु हौ तैसें उत हम। अरु जो तुम न जाओगे तौ हमारौ गृह कैसें पवित्र होयगो। यातें तुम मेरी पीठ पर चढ़ि लेउ। मैं तुम्हें सुख सों लै चलौं। बहुरि बानर कही भाई जो ऐसा है तौ अब बिलम्ब जिन करौ बेग ही चलौ। यह कहि वाकी पीठ पर चढ़ि बैठ्यौ अरु वह लै नीर में पैठ्यौ। पुनि औंडे में जाय बेग चलनि लाग्यौ। तब बानर बोल्यौ भाई धीरै चलौ। पानी की तरंग मोहि ठेलै देति है। यह सुनि मगर नें निज मन में बिचार्‌यौ कि अब तौ यह बंदरा मेरी पीठ तें तिल भर हू नाहीं खिसक सकतु। तातें हौं आपनौ मनोरथ क्यौं न कहौं जो यह अंतसमय जानि आपनौ इष्ट देव भजै। ऐसें जी में ठानि उनि बनचर सों कही मित्र हौं स्त्री के कहे बिश्वास-घात करि तोहि मारिवे कौं लिये जातु हौं। तुम आपनौ इष्ट देव भजौ अरु जग की माया तजौ। बानर कही भाई मैं भाभी कौ ऐसौ कहा अपराध कियौ जो तुम मोहि मारनि कौं साथ लियौ। मगर बोल्यौ अहो तुम नित

अमृतफल खातु है। यातें तिहारौ करेजा अमृत समान होयगौ। यह जानि उन खैवे कौ मनोरथ कियौ है। अरु वाके मनोरथ पूजवे कौं मैं हूं सिर पाप लियौ है। कह्यौ है अग्नि साख दै जाकौ कर गहिये ताकौ मन-भायौ काज करिये। यह पुरुष कौ धर्म है। या बात कौं सुनि रक्तमुख बानर नें वाकी मूरखता देखि उक्ति युक्ति सों वाके मनोरथ पर मनोहर बचन सुनाये कि मित्र जौ तेरौ ऐसौ ही बिचार हो तौ तैं मो तें वहां हीं क्यों न कह्यौ जो मैं आपनौ करेजा जम्बूतरु में न राखि आवतौ। वह तौ मो पै भाभी के पाय लागवे की बड़ी भेट ही। कह्यौ है राजद्वार देवद्वार गुरुद्वार सूने हाथ जैवौ उचित नाहीं। पर हौं तौ हृदय सून्य होय या अगाध जल में तेरी गैल चल्यौ आयौ। अरु सुनि सब प्रानी कौं भय होत है क्योंकि भय कौ निवास देह में करेजा है। या ही तें जीव सोच करि चलतु हैं। आगले पाय कौं ठार करि पाछलौ पग उठावतु हैं। औ हम बनचर धरती पग हू न धरें। ता ही तें हमारौ नाम ब्रह्मा नें शाखा-मृग धर्यौ है। सो आपने कुलधर्म सों भय कौ निवास जो करेजा ताहि निकारि रूख के खोलर में धरि निर्भय ह्वै डारि डारि दौरि दौरि कूदि कूदि फिरतु हौं। अरु अब ही तेरे संग आवत जामन के खोडर में यत्न सों धरि आयौ। बिन हृदय तेरे साथ निर्भय ह्वै उठि धायौ। यद्यपि हमारौ हृदय बिधाता नें संसार की रीति तें बनायौ

है पर वह हमारे काहू काम कौ नाहिं। अरु तुम सो ई चाहत हौ। यातें उत्तम कहा जो तिहारे काज आवै। कह्यौ है।

दोहा

धन दैकै जिय राखिये जिय दै राखिये लाज।
धन दै जी दै लाज दै एक प्रीति के काज॥

इतनी बात के सुनत ही मगर आनंद सों बोल्यौ अहो प्रीतम जौ ऐसी बात है तौ आपनौ करेजा मोहि दै जु वा दुष्ट पत्नी कौ हठ रहै अरु तेरौ जीव बचै मोहि मित्रद्रोह कौ पाप न लागै। इतनौ कहि पाछौ फिर्‍यौ। पुनि वे दोऊ आप आपनौ इष्ट सुमरन लागे। कह्यौ है अधर्मी कौ मनोरथ इष्ट देव भजे हू निष्फल होय। आगें बानर आपने पुन्य प्रताप सों तीर पै जाय मगर की पीठ तें उतरि लाम्बी लाम्बी डगें भरि जम्बूवृक्ष पर जाय बैठ्यौ। औ मन में कहनि लाग्यौ कि मैं आज नयौ जन्म पायौ जु या दुष्ट के हाथ ते बचि आयौ। कह्यौ है कि जाकौ विस्वास जी में न आवै ताकौ विस्वास कबहू न कीजै। पात्र कुपात्र विचारिये। जाकौ जैसौ सुभाव होय ता सों तैसे ही निबाहिये अरु दुष्ट के मीठे बचननि पर न जाइये क्योंकि वह आपनी घात ही सों कहै। यह तौ ऐसें बिचार रह्यौ हो। तामें मगर बोल्यौ भाई बैठि काहे रह्यौ। वह करेजा मोहि दै। मैं तेरी भाभी कौं जाय दैउं। बानर कही

मित्र अथाह जल में गये तें श्रम भयो है। तातें मो पै बोल्यो नाहीं जातु। मगर कही बंधु पुरुष कौं कह्यो है कि श्रम जीत परमार्थ पुरुषार्थ करै। यह सुनि बानर रिसायकै बोल्यौ अरे मूरख विश्वासघाती तोहि औ तेरी मति कौं धिक्कार है क्योंकि काहू के हू करेजा हू होतु हैं। अब तू ह्यां तें जा फेर जिन आवनौं। कह्यो है जा सों एक बेर जीव बचाइये पुनि वाहि कबहू न पतियाइये अरु जो वाकौ बहुरि विश्वास करै तो निदान अनेक दुख भरि निसंदेह मरै। ये बातें बानर तें सुनि मगर चिंता करि कहनि लाग्यौ कि मैं अभागे यह कहा कियो जु काज बिन भये आपनौ कपट याके आगे कह दियो। अब काहू भांति या तें विश्वास उपजाय पुनि याहि दाव में ल्याऊं तो भलो। ऐसें मन में ठानि हंसकै बोल्यौ कि हे मित्र तेरी भाभी कौं तो या बात तें कछु प्रयोजन न हो। पर हौं हंसी की रीति तेरी प्रीति की परीक्षा लेतु हो। तुम मन में कछु जिन ल्याऔ औ मेरी गैल आऔ। कपि कही अरे दुष्ट जलचर तू ह्यां तें जा। हौं आवन कौ नाहिं। ऐसें गंगदत्त हू नें कह्यो हो कि प्रियदरसन तें कहौ कि फेर गंगदत्त कुआ में आवन कौ नाहिं। मगर कही यह कैसी कथा है। पुनि मरकट कहनि लाग्यौ।

काहू एक कुआ में गंगदत्त नाम मेंडुक मेंडकन कौ राजा रहै। वाकौ कुटुम्ब तें बैर भयो। तब वह अरहट की माल पै बैठि कूप तें बाहर आय बिचारन लाग्यौ कि

अब कौंन उपाय तें बैरियन मारि निष्कंटक राज करौं। यह बिचार करतु हो कि वा नें एक कारौ नाग बिल में पैठतु देख्यौ अरु याहि वह प्यारौ लाग्यौ। तब बोल्यौ कि या सों प्रीति करि शत्रुन कौ नाश करौं। कह्यौ है कि रिपु मारिवे कौं अति बलवंत शत्रु सों स्नेह करिये औ समा के मारिवे कौं बाघ कौ बल धरिये। थोरौ पराक्रम कबहू न करिये। ना तौ अवश्य हारिये। ऐसें जी में ठानि सर्प के बिलद्वार पै जाय पुकार्‌यौ अहो प्रियदर्शन मेरौ तुमकौं प्रनाम है। बाहर आऔ। यह सुनि वा सांप नें निज मन में बिचार्‌यौ कि जो मोहि बुलावतु है सो मेरौ सजाती तौ नाहिं क्योंकि सर्प कौ शब्द नाहीं औ न काहू सों मित्राई। यातें प्रथम याहि भीतर बैठे ही जानि लीजे तब बाहर पाय दीजे। कह्यौ है जाकौ शील सुभाव न जानिये ता सों बेग ही न मिल बैठिये। यह बृहस्पति कौ बचन है। अरु जौ मैं तुरत ही बिन समझे बिल तें बाहर निकरौं तौ न जानिये कि कोऊ बैरी मंत्रबादी पकरै। तातें याहि जान्यौ चाहिये। यौं बिचार ह्यां हीं तें बोल्यौ अरे तू को है जो मोहि टेरतु है। इन कही हौं गंगदत्त नाम मेंडुक मेंडकन कौ राजा हौं। तो सों मेरी सहायता होगी। यातें मित्राई करन आयौ हौं। सर्प कही अहो यह अनमिल संग है। तृन अग्नि कैसी मित्राई। पर अब तू मेरे घर आयौ। यातें मैं कहा कहौं। कह्यौ है जा सों आपनी मृत्यु जानिये ताके नेरे

सपने हू न जाइये। पै तैं ऐसी कहा बिचारी। गंगदत्त कहै अहो यह तौ सांच है अरु हम तुम जन्म ही के बैरी हैं। पर हौं शत्रु कौ दबायौ निरादर ह्वै तुम पास आयौ। कह्यौ है पग में कांटौ चुभै तौ सुआ सों काढ़िये अरु शत्रु सों जब आपनौ बिनास जानिये तब सबल शत्रु कौ आसरौ गहि प्रान धन राखिये। पुनि नाग बोल्यौ तो सों शत्रुता कौन सों है। इन कही कुटुम्ब सों। उन पूछ्यौ तेरौ निवास कूप तड़ाग बापी कहां है। इन कह्यौ पाथरन तें बंधे कुआ में रहतु हौं। सांप बोल्यौ तौ तौ न बनी क्योंकि तहां मो सों न गयौ जायगौ। कह्यौ है अति मीठौ भोजन होय तौ हू पेट भर खाइये अधिक लोभ न करिये। लोभ करे बिगार होय दुख पावै। पुनि गंगदत्त कही अहो ऐसो कह्यौ है कि भेदी मिले कठिन ठौर हू सुगम ह्वै जातु है जैसें घर के भेदी लंका खोई। अब मैं तुम तें ह्वां कौ सारौ भेद कहतु हौं। तुम चित दै सुनौ। वा कुआ के ऊपर रहट चलतु है। ताकी माल तें लागि नीचे जाय एक खवाल में बैठि तुम हमारे शत्रुनि निचिंताई सों खाओ अरु चैन सों बैठि मंगल गाओ। हौं तुम से आचार्य कौं आपनी गाढ़ में कछु समझ ही लिये जातु हौं। तासों तुम काहू भांति की चिंता जिन करौ। बेग चलकै मेरी राजधानी की रक्षा करौ। इतनो सुनि सर्प नें बिचार्यौ कि यह कोऊ मेरे भाग तें मोहि आपने कुल कौ अंगार आय मिल्यौ है अरु मोहि

तौ या ठौर अहार हू नाहीं जुरतु। यातें वा ठौर याके संग जाऊं तौ बिन श्रम बैठ्यौ अहार पाऊं। कह्यौ है कि जब देह कौ बल घटै अरु कोऊ सहायक न होय तब पंडित होय सो आपनी जीवका वृत्ति बिचारै। ऐसें सर्प नें निज मन में ठानि गंगदत्त सों कही आज तें तू मेरौ मित्र भयौ। अब ह्वां लै चल। जाहि कहैगौ ताहि खाऊंगौ। या रीति सों वा तें बचन कहि नाग बिल तें बाहर आयौ। पनि दोऊ बतराय कूप पै आय रहट की माल में लागि वा मांहिं धसे औ खआल बीच बसे। आगें गंगदत्त नें आपने शत्रु चीन्ह चीन्ह बताये। उन बीन बीन खाये। जब विन में तें कोऊ न रह्यौ तब सर्प नें गंगदत्त सों कह्यौ कि मित्र मैं नें तेरौ कैसौ काम कर दियौ जु शत्रुनि मारि निष्कंटक राज कियौ। गंगदत्त बोल्यौ भाई जैसें भले मित्र काज करतु हैं तैसें तुम कीनौ अरु मोहि सुख दीनौ। पर अब या ही अरहट की माल लागि आपने धाम पधारौ। नाग कही हितू यह कहा कहतु है। तैं मेरौ घर छुड़ायौ मोकौं ह्यां लै आयौ ह्नां और ही मेरौ सजाती आनि रह्यौ होइगौ। सो मोहि बिल में काहे बड़न देयगौ। ह्यां सों तैं मोहि आन्यौ आपनौ करि ठान्यौ। अब मेरे अहार की चिंता कर। ना तौ हम सों तुम सों न बनिहै। कह्यौ है अहारे व्यौहारे लज्जा न कारे। यह बात सुनि गंगदत्त कौं उतर न आयौ। तब निज मन में पछतायौ कि मैं मूरख यह कहा कियौ जु

आपनौ घर दिया लै दिखाय दियौ। अब यह बिरोध के बचन कहतु है। कह्यौ है कि सरबस जातौ जानियै तौ आधौ दीजै बांट। तातें याके खैवे कौं आपनी बगर के मेंडुकन तें एक एक नित दीजै। ऐसें मन में ठहराय बोल्यौ भाई तुम आपने अहार कौं मेरी बाखल तें एक दादूर नित लेहु अरु जैसें आपने घर रहियतु है तैसें रहौ। वह वा ही भांति रहनि लाग्यौ। एक दिन गंगदत्त कौ पुत्र सुभदत्त नाम वाके अहार में आयौ। तब गंगदत्त रोवत रोवत आपनी स्त्री के संमुख धायौ। उन कह्यौ रे कुटुम्ब के मारनहारे अब क्यौं रोवतु है। तोहि तौ कुटुम्ब कौ पाप लाग्यौ पर अब निज प्रान राखिवे कौ यत्न कर। यह बात सुन गंगदत्त नें आपने किये कौ बहुत परेखौ कियौ। आगें जब केवल गंगदत्त ही रह्यौ तब प्रियदरसन नें बिचार्यौ कि या सों मो सों बोल बचन है। तातें या तें भोजन मांगौं। जब यह कहैगौ अब तौ हौं ही रह्यौ तब याहि छल करि खाऊंगौ। सर्प नें ऐसें मन में ठानि गंगदत्त सों कही रे प्रीतम अब तौ यहां मेंडुक नाहिं अरु मोहि भूख लागी है। गंगदत्त बोल्यौ हे प्रीतम अब तौ हम तुम द्वै भाई ही रहे पर आज्ञा करौ तौ दूजौ ब्याह करौं औ प्रजा बसाय कुटुम्ब तें घर भरौं। तुम मेरी राजधानी की चिंता करौ औ मैं तिहारे अहार की। कहौ तौ अब ही जाय ताल के मेंडुकनि भुलाय ल्याऊं अरु फेर ज्यौं कौ त्यौं नगर बसाऊं। सर्प कही

बंधु यह तौ तुम नीकी बिचारी। यातें तौ तिहारी राजधानी रहै अरु मेरी जीवका हू चलै। सुनि। अब लौं तू मेरौ भाई हो पर आज सों तू मेरे पिता की समान है। इतनौ सुनि गंगदत्त रहट की माल लागि कुआ के बाहर आय निज मन में कहनि लाग्यौ कि मैं आज काल के गाल तें निकरि आयो सु मानौं नयो जन्म पायो। ऐसें कहि एक सरवर में जाय रह्यौ अरु ह्वां नाग नें कितेक बेर लौं याकी बाट जोई। निदान घबरायकै बोल्यौ कि मैं अभागे यह कहा कियो जु वाहि जीवत जानि दियो। सब दादुर कुआ के खाये पर जब लग गंगदत्त मेरी डाढ़ तरै न आयो तब लौं हौं नेक हू न अघायो। ऐसें कहि कूप मांहिं एक गोह रहत ही। इन ता सों कह्यौ हे प्यारी तू मेरी संतुष्टता कौ काज करै तौ हौं तो सों एक बात कहौं। वह बोली कह। या नें कह्यौ कि गंगदत्त ताल में मेंडुक लैन गयो है। ताहि जाय कह कि दादुर लै बेग चल अरु वें न चलै तौ तू ही चल। तेरे देखे ही वाकी भूख जैहै। कह्यौ है भूख प्यास सही जाय पर मित्र कौ वियोग न सह्यौ जाय। पुनि कहियो कि उन मो सों कह्यौ है जु मोहि भूख्यौ जान मन में कछू भय न करै। जो मैं वा सों द्रोह करौं तौ मेरे सब किये कर्म धोबी की नांद में परैं। इतनौ कहि सांप नें गोह कौं बिदा कियो। वह कूप तें निकरि गंगदत्त के पास जाय नाग कौ संदेसौ सुनाय बोली कि उन

कह्यौ है अब दोऊ मित्र बैठि धर्मचरचा करिहैं। खेद कौ सोच जिन करौ। पूरनवारौ कन कीरी कौ मन कुंजर कौं देतु है। गोह तें सब बात सुनि गंगदत्त बोल्यौ हे प्रिये कह्यौ है भूख्यौ कौंन पाप न करै। नीच जीव निर्दई होतु हैं। तातें तू प्रियदरसन तें जाय कह कि अब गंगदत्त कुआ में आवन कौ नाहिं। ऐसें कहि उन गोह कौं बिदा कियौ। इतनी कथा कहि बानर नें मगर सों कह्यौ अरे दुष्ट जलचर तू ह्यां तें जा। हौं गंगदत्त की भांति फेर तेरे घर जान कौ नाहीं। पुनि मगर कही मित्र तुम्हें ऐसौ करनौं जोग नाहिं। सुनौ। जौ तुम मेरौ कृतघ्नदोष दूर न करिहौ तौ मैं तिहारे बार उपवास करि मरिहौं। बानर बोल्यौ रे मूढ़ तू केतौ ऊ करि पर मैं लम्बकरन गदहा की भांति फेर न जाऊंगौ। मगर कही यह कैसी कथा है। तहां बानर कहतु है।

काहू बन में एक करालकेस नाम सिंह। अरु ताकौ सेवक धूसर नाम स्यार रहै। सु काहू समैं वह सिंह गज सों लस्यौ। वाके शरीर में चोट लागी ऐसी कि वा तें एक डग हू न चल्यौ जाय। यासों वाहि अहार न जुस्यौ। तब जम्बुक बोल्यौ कि स्वामी मेरौ तौ मारे भूख के प्रान जातु है अरु तिहारी सौ यह गति है जु डग भर हू नाहीं चल्यौ जात। मैं सेवा कैसें करौं। सिंह कही अरे तू कहूं कोऊ जीव जाय देख। जौ मेरी यह दसा है तौ हू ताहि मारिहौं। यह सुनि स्यार ह्यां तें चलि गांव के

निकट आय देखै तौ एक ताल के तीर लम्बकरन नाम गदहा चरतु है। वाहि देखि या नें कह्यौ मामा तोहि मेरौ प्रनाम है। आज अनेक दिन पाछै मैं तिहारौ दरसन पायौ अरु सब दुख पाप गंवायौ। यौं कहि वह धूर्त्त पुनि बोल्यौ मामा अब कै तोहि अति दुर्बल देखतु हौं। सु कहा है। उन कही अहो भगिनीसुत कहा करौं। यह धुबिया बड़ौ निर्दई है। मो पै बहुत भार लादत् है अरु एक मूटी हू अनाज नाहीं देतु। हौं धूर मिश्रित रूखे सूखे तृन खाय रहतु हौं। तुम ही बिचारौ। ता तें देह कैसें पुष्ट होय। स्यार कही मामा जो तू ऐसी बिपत में है तो मेरे साथ चल। मैं तोहि आछी ठौर लै जाऊं। तहां नदी के तीर मरकत मनि के बरन हरी हरी दूब चरौ औ आनंद तें बिचरौ। अरु हम तुम तहां बैठि आछी आछी बातें करैं औ रहैं। लम्बकरन बोल्यौ अहो भगिनीसुत यह तौ तैं भली बात कही पर तुम बनवासी हम नगरनिवासी। तिहारी जीवका मास तें हमारी तृन नाज तें। यातें हमारौ तिहारौ मेल कैसें बनै अरु वह भली ठाम हमारे कौंन काज की। स्यार कही मामा ऐसें जिन कहौ। वा ठौर तुम मेरी भुजानि के बल तें रहौ। व्हां काहू भांति कौ दुख भय नाहीं। और हू गदही अनेक आपनी आजीवका के लये रहति हैं मो पाहीं। औ ते आई हीं तब अति दुर्बल ह्वै रही हीं। तातें महाकुरूप दीसति हीं। मेरे आश्रम में

आय उनिन सुख पायो अहार मुकतो खायो। तासों वे पुष्ट होय चम्पाबरनी ह्वै रहो हैं अरु वे काम की सताई मो। सों निसंक आपनो मनोरथ आय आय कहति हैं। औ ता में आज प्रात ही एक मामी नें मो तें आय कही कि तेरो मामा सपने में मेरो पति भयो है। ताहि ल्याय मो सों मिलाय दे। यातें तुम बेग चलो। ना तो वाहि कोऊ और लै जायगो। यह बात सुनि कामातुर होय लम्बकरन बोल्यो अहो भानेज जो ऐसी बात है तो आग होय तो ह्व मैं चलोंगो। कह्यो है स्त्री में द्वै गुन एक अमृत औ दूजो बिष। संयोग अमृत औ बियोग बिष। पुनि जाको नाम लिये मनुष प्रसन्न होय ताको मिलन सुख तो अधिक ही होयगो। आगे वह स्यार गदहा कों फुसलाय लै गयो। औ सिंह गदहा कों देखत ही धायो। तब यह भयमान ह्वै परायो औ वाके हाथ तो न आयो पर नाहर के हाथ की चोट याके शरीर में लागी। सिंह अकुलाय पछताय बैठ रह्यो। तब जम्बुक बोल्यो कि तुम यह कहा कियो जु गदहा छांड़ि दियो। बस। देख्यो तेरो पराक्रम। जो या ही कों न मार सक्यो तो हाथी कैसें मारैगो। नाहर कही अरे एक तो मेरो देह निर्बल दूजे वाको आवनों मैं न जान्यो। यातें वह निकरि गयो। ना तो हाथी खेद मारों। पुनि स्यार बोल्यो भलो जो भयो सो भयो। वाहि जानि देउ। अब हों वाहि फेर ल्यावतु हों। तुम सावधान होय बैठो। सिंह कही अरे

जो मोहि देखि गयौ है सो फेर कैसें आवैगौ। स्यार बोल्यौ तुम आपने पराक्रम की बात कहौ। वाहि ल्यावन कौ हौं जानौं। यह बात सुनि सिंह सचेत ह्वै ऐंठि बैठ्यौ औ स्यार तहां तें चलि नग्र में पैठ्यौ। गदहा के ढिग जाय हंसिकै बोल्यौ अरे मामा तू वहां तें क्यौं बगदि आयौ। उनि कही अहो भगिनीसुत तू मोहि भली ठौर लै गयौ जु मैं नीठ नीठ मीच के हाथ तें बचि आयौ। वह कौन जंतु हो जाके हाथ की चोट मेरे शरीर में बज्र सम लागी। स्यार नें मुसकुरायकै कह्यौ मामा वह तौ मामी ही। तोकौं आवतु देखि अनुराग तें आतुर होय आलिंगन करिवे कौं उठी ही। पर तू नपुंसक जो भाज्यौ। सु वह सकुच करि वहां ही बैठ गई। कह्यौ है जब स्त्री क्रीड़ा समय ढीठ होय ढिठाई करै अरु वाके भर्त्तार सों कछु काज न सरै तब वह आपनी ढिठाई तें आप लज्जित होय। अब वा नें मो सों कह्यौ है कि जाके शरीर में मेरौ हाथ लाग्यौ मैं ता ही कौं बरिहौं। ना तौ लंघन करि करि मरिहौं। तू ही ताके मन में बस्यौ है। तेरे ही बिरह सों वह बापरी दुख पावति है। यातें हौं कहतु हौं कि तू बेग चलि वाकौ मनोरथ पूरौ कर। न जानियै जौ बिरह बिथा तें वाकौ जीव निकरि जाय तौ तोहि स्त्रीहत्या कौ पाप लागै। कह्यौ है बालक स्त्री गौ ब्राह्मन की हत्या तें महानर्क भोगनें हेतु है। औ भगवान नें संसार में नारी बड़ो वस्तु बनाई है। ता ही तें सब कौं प्रिय है।

दोहा

नारी नारी सब कहैं नारी नर की खान।
अंतकाल में देखियै नारी ही में प्रान ॥

अरु जे स्वर्ग की इच्छा करि नारी कौं तजत हैं तिन-कौं कामदेव पीड़ा देतु है। देखौ। कोऊ नग्न होय छार में लोटतु है। कोऊ आपने हाथ आपनौ सिर खसोटतु है। कोऊ जटा राखि पंचाग्नि मांहिं बैठि जरतु है। कोऊ कपाली आसन मारि औ ऊर्द्धबाहु होय दुख भरतु है। पुनि कह्यौ है नारी सब सुख की जर है। इतनौ कहि नरहरि स्यार बोल्यौ कि मामा हौं तिहारौ हितू होय कहतु हौं क्योंकि तिहारे सुख तें हमैं सुख है औ दुख तें दुख। आगै गदहा स्यार कौ उपदेस सुनि कामांध होय हरषि पुनि वाके साथ चल्यौ। कह्यौ है कि जब मनुष कर्म के बस होय तब खोटी बात जानकौ हू न मानै। बिन किये न रहै। पुनि ज्यौं खर वहां गयौ त्यौं ही सिंह नें मार लियौ। आगै सिंह स्यार कौं गदहा के ढिग राखि आप नदी न्हैबे गयौ। जौ लौं वह स्नान ध्यान पूजा तर्पन करि आवै तौ लौं स्यार चंडार नें क्षुधा के मारे गदहा के कान नैन औ हियौ लै भक्षन कियौ। सिंह आनि देखै तौ वाकौ हृदय औ नेत्र कर्न नाहिं। तब उनि स्यार सों कह्यौ अरे यह तें कहा कियौ जो आंख कान औ हियौ याकौ काढ़ि खाय लियौ। तेरौ झूठौ मैं कैसें खाऊं।

स्यार कही स्वामी ऐसैं जिन कहौ। या जीव कै कान आंख हियौ होत नाहीं। क्योंकि कान होते तौ तिहारौ नाम इन या बन में सुन्यौ होतौ। अरु नेत्र होते तौ तुम्हें देखि फेर न आवतौ। औ हियौ होतौ तौ तिहारे कर को चोट खाय फेर न भूल जातौ। यह बात स्यार तें सुनि सिंह नें गदहा बांटि खायौ। इतनी कहि बानर बोल्यौ अरे जलचर हौं लम्बकरन नाहिं जु तेरे साथ अब आऊं। क्योंकि तैं प्रथम ही मो सौं कपट कियौ। बहुरि युधिष्ठिर कुम्हार की भांति सब भेद कहि दियौ। मगर कही यह कैसी कथा है। तहां बानर कहतु है।

एक समें काहू देस में अति बर्षा भई। तातें काल पस्यौ। तब वहां के कितेक रजपूत काहूं चाकरी कौं चले। तिनके साथ युधिष्ठिर नाम एक कुम्हार हू है लियौ। वाके माथे में घाव हो। कितेक दिन में काहू और देस मांहिं जाय एक राजा के यहां चाकर भये। कुम्हार के लिलार कौ घाव देखि राजा नें आपने जी में बिचास्यौ कि यह कोऊ बड़ौ सूर है जु या नें सनमुख चोट खाई है। यातें राजा वाहि वाके सब साथियन तें अधिक मानै। एक दिन वह नरपति आपने सब सुभटन सहित सभा में बैठ्यौ हो कि वा नें या सौं पूछ्यौ अहो रावत यह घाव तुम मस्तक पर कौंन सी लराई में खायौ। इन कही महाराज मेरौ नाम युधिष्ठिर है। यातें हौं झूठ नाहीं बोलतु। मैं रजपूत नाहीं। जात कौ कुम्हार हौं।

अरु यह घाव मैं नें रन में नाहीं खायौ। याकौ भेद कहतु हौं। सुनौ कि मेरे पिता के व्याह कौ उछाह हो। तहां मैं हूं आपनी मंडली में भांग पी घर में दौस्यौ। सु उखट पस्यौ। एक ठीकरा मूड़ में पैठ्यौ। ताकौ यह चिन्ह है। इतनी बात सुनत ही राजा रिस करि बोल्यौ इन मोहि धोखौ दियौ अरु याके लिये मैं नें इन राजपूतन कौ अपमान कियौ। अब याहि धकाय काढ़ौं। कुम्हार कही महाराज ऐसें जिन कीजै। बरन युद्ध में मेरी परिच्छा लीजै। राजा बोल्यौ अरे सर्वगुनसंयुक्त कुल में तू जनम्यौ नाहिं। ऐसें स्यार सिसु कौं सिंहनी नें हू कह्यौ हो। कुम्हार कही यह कैसी कथा है। तब राजा कहनि लाग्यौ।

काहू बन में एक सिंह औ सिंहनी रहैं। सु सिंहनी नें द्वै सिसु जाये। तह वाकौ पति वाके लिये अनेक अनेक भांति के जीव औ जंतु मारि ल्यावै। एक दिन वह सारौ दिवस फिस्यौ पै वाके हाथ कोऊ जंतु न आयौ। जब सूरज अस्त भयौ तब निरास हो घर कौं आवन लाग्यौ। तहां गैल में एक स्यार कौ सुत तुरत कौ जायौ इन पायौ। ताहि जतन सों मुह में राखि सिंहनी के ढिग जीवतु ल्यायौ। वाहि देखि बाघनी बोली हे नाथ कहा आज और जंतु न पायौ। सिंह कही भद्रे सिगरौ दिन भटक्यौ पर कछु हाथ न आयौ। अब हीं डगर में आवतु यह हाथ पस्यौ। सु याहि बालक जानि मैं नाहिं मास्यौ। तेरे पथ्य के लिये ल्यायौ हौं। सिंहनी

बोली स्वामी या तें मेरौ पेट हू न भरैगो। वृथा याहि क्यों मारौं। कह्यौ है बाला बाल ब्राह्मन ये तीनौं अवध्य हैं। विशेष आपने घर आवे ताहि तौ कबहू न मारिये। बाघ बोल्यौ जो तैं ऐसो बिचारी तौ यह कैसें जियैगो। उन कही याहि मैं आपनौ दूध प्याय जिवाऊंगी। जैसें मेरे ये द्वै हैं तैसें तीसरौ यह हू रहै। ऐसें कहि वह वाहि दूध प्यावन लागी। आगें जब ये बड़े भये तौ वे बिन जाने इकठे रहैं। अरु स्यार सिसु तिन में बड़ौ भाई कहावै। एक दिन वा बन में हाथी आयौ। तब सिंह सिसु बोल्यौ अहो यह गज आपने कुल कौ बैरी है। चलौ याहि खेद मारें। यह सुनि स्यार सिसु इतनौ कहि भज्यौ कि भाई याके सनमुख कहां जात हौ। वाके साथ सिंह सिसु हू भजे अरु वे तीनौं घर आये। कह्यौ है कि युद्धसमय आगें सूर होय तौ वाहि देखि औरन कौं हू सूरता होय। अरु एक कायर संग्राम छोड़ भजै तौ वाके संग सब भजैं। आगें सिंह सिसुनि आय माता सों कही कि मा यह हाथी देखि परायौ अरु याके पाछे हम हूं। आपनी निंदा सुनि स्यार कौ सिसु उन के मारिवे कौं उठ्यौ। तब सिंहनी बोली ये तो तें छोटे हैं। तू इन तें बड़ौ है। यातें तोहि इन पै क्रोध करनौं उचित नाहिं। उन कही ये मेरी निंदा करतु हैं सो कहा। हौं इन तें कुल बरन पराक्रम में घाट हौं कै हाथी नाहीं मार जानतु। यह सुनि सिंहनी नें वा पै दया करि वाहि

एकांत लै जाय कह्यौ कि पूत तू सुंदर औ बलवान है पर वा कुल में जनम्यौ नांहिं जु हाथी मारै। अरे तू तौ स्यार है। मैं तोहि दया करि आपनौ दूध प्याय जिवायौ है। सु ये तोहि जानत नाहिं। अरु अब इन तें तो तें बिरुद्ध भयौ। ये तोहि बिन मारे न रहेंगे। यातें हौं कहति हौं कि तू अब आपने सजातियन में जाय रह। ना तौ जीवत न बचैगौ। इतनौ सुनि वह व्हां तें उठि पूंछ दबाय भाग आपने सजातीन में जाय मिल्यौ। यह प्रसंग कहि राजा नें कुम्हार सों कह्यौ कि सुनि। तू वा कुल में उपज्यौ नाहिं कि लोह की आंच झेलै। पुनि सभा तें उठाय दियौ। तातें हौं कहत हौं रे मूर्ख जलचर तैं हूं युधिष्ठिर कौ भांति कपट कहि दियौ सु यह कहा कियौ। नीति तौ यौं है कि जहां सांच बोले तें काज बिगरै औ झूठ तें सुधरै तहां सांच सों झूठ ही भलौ। कह्यौ है जु मिथ्या कहे काहू कौ जीव बचै औ आपनौ महात्म रहै तौ राखियै। द्वै ठौर झूठ बोलिवे कौ दोष नाहिं। अरु बिन बोले काज सरै तौ कबहू न बोलियै। औ हर काम में चपलता करि बिन स्वारथ न बोल उठियै। देखौ बगुला मुनिधर्म साधे निज काज करै औ चपल होय सुआ बोलि बंध में परै। इतनौ कहि पुनि बानर बोल्यौ अरे मूढ़ तैं स्त्री के संतोष के लये ऐसौ अधर्म बिचार्यौ कि मोहि मारन कौं उपस्थित भयौ। कह्यौ है नारी कौ मनभायौ सहज में होय तौ करियै अरु

वाके कहे मूर्ख होय निज धर्म न बिसारिये। क्योंकि स्त्रीजन आपस्वार्थी होति हैं। तिनकी प्रतीत कबहू न कीजे। कीजे तौ जैसें एक ब्राह्मन प्रतीत करि पछतायो तैसें पछतावनौं होय। मगर पूछी यह कैसी कथा है। तहां बानर कहनि लाग्यौ।

काहू गांव में एक ब्राह्मन रहै। ताकी नारी अति सुंदरि चंद्रमुखी चम्पकबरनी मृगनैनी पिकबैनी गजगौनी कटि-केहरी अरु जाके कर पद कोमल कमल से नारंगी सम कुच बार स्याम घटा की समान दांत हीरा की सी पांति ओठ बिम्बाफल जान भौंह धनुषमान। पुनि कीर की सी नाक कपोत कौ सौ कंठ औ करतार नें वाहि ऐसी संवारी कि मानौं सांचे की सी ढारी। वाके रूप की ईर्षा सब कुटुम्ब की नारी खायो करैं। जब यह चरित्र वाके पति नें देख्यो तब वह घर की माया छोड़ि वाके आधीन होय वाहि साथ लै परदेस कौं चल्यौ। कितेक दूर जाय वाकी स्त्री नें कह्यौ हे स्वामी मोहि प्यास लागी है। उन कही प्रिये तू यहां बैठि हौं जल खोजि ल्याऊं। यह कहि वह तौ पानी सोधन गयौ औ यहां प्यास के मारे याकौ प्रान निकरि रह्यौ। वह आय याहि मरी देखि अति विलाप करनि लाग्यौ। तह आकाशबानी भई कि अरे याकी तौ आयु पूरी भई। पर जौ तेरौ या सों अधिक सनेह है तौ तू आपनी आर्बल याहि दै। ऐसें सुनि बिप्र नें हाथ पाय धोय आचमन करि पवित्र होय आधी बैस वाहि दई।

वह झट उठि बैठि भई। जल पीय दोऊ आगै चले। औ काहू गांव के निकट जाय एक माली की बारी मांहिं उतरे। जद ब्राह्मन गांव में सीधौ लैन गयौ तद ब्राह्मनी बारी में फिरन लागी। तहां देखै तौ एक पंग कुआ पै बैठ्यौ गाय गाय रहट कौ बरध हांकि रह्यौ है। वाकौ गान सुनि ब्राह्मनी रीझि ताके निकट जाय कहन लागी अरे मेरौ मन तो सों अटक्यौ। मेरौ मनोरथ पूरौ कर। उन कह्यौ अरी घरगई हौं पंगु। तू मोहि कहा करैगी। इन कही दईमारे निगोड़े तोहि या बात सों कहा काम। जो मैं कहौं सो तू कर। अरू जौ तू मेरौ कह्यौ न करैगौ तौ मैं तोहि हत्या दूंगी। यह सुनि वा नें वाकौ मनोरथ पूरौ कियौ। तब ब्राह्मनी प्रसन्न होय बोली आज तें यह जीव तेरौ दियौ है। आगै सीधौ लै बिप्र आयौ। अरू रसोई करि जब स्त्री पुरुष भोजन कौं बैठे तब ब्राह्मनी नें पंगु हू कौं जिमायौ। पुनि जद व्हां तें चलिवे कौं भये तद ब्राह्मनी नें आपने पति सों कह्यौ कि हे स्वामी जा बेर तू मोहि छांड़ि सीधौ लैन नगर में जातु है वा समें हौं अकेली रहति हौं। यातें यह लूलौ माली कौ टहलुआ है औ आछौ गावतु है याहि संग लीजे तौ मेरे निकट रह्यौ करैगौ। उन कही प्रिये एक तौ गैल में आपनो देह निबाहनी कठिन दूजै या पंगु कौं कैसें लै चलैंगे। इन कही स्वामी एक पिटारौ आनि देउ। ता में राखि याहि हौं निज मूड़ पर आछी भांति लै चलिहौं। तुम या

बात की चिंता जिन करौ। यह सुनि उन पिटारौ आनि दियौ। इन वाहि ता में राखि सिर धर लियौ। आगें एक बन में जाय ब्राह्मनी नें निज मन मांहिं बिचास्यौ कि यह ब्राह्मन जब लौं रहैगौ तब लौं हौं या पंगु सों निर्भय होय भोग न कर सकौंगी। ऐसें बिचारि समैं पाय बिप्र कौं कूप में डारि पंगु कौ पिटारौ सिर लै ज्यौं एक नगर में बड़ी त्यौं राजा के सेवक याहि पकरि नगरपति पै लै गये। उन पिटारौ खुलवाय पंगु कौं देखि कह्यौ यह को है। इन कह्यौ महाराज यह मेरौ पति है। याके शत्रुन के भय तें आपने मूंड़ पै लिये डोलति हौं। अब तिहारी सरन आनि लई है। जैसौ जानौ तैसौ करौ। राजा कहो तू मेरे नगर में रहि। हौं तेरी आजीवका करै देतु हौं। तेरौ शत्रु आवे तौ मो सों कहियौ। इतनौ कहि राजा नें गांव गांव में वाकी चुंगी कर दई। वह वाहि लै व्हां सुख सों रहन लागी। आगें दई के जोग कोऊ बनजारौ वा बन में आय निकस्यौ। ता नें वा ब्राह्मन कौं कुआ सों काढ़्यौ। कह्यौ है जु आयु न पूरी होय तौ बाघ बैरी अग्नि जल हू के मुख तें बचै। पुनि वह ब्राह्मन वा ही नगर में आयौ जहां ब्राह्मनी ही। जब ब्राह्मनी नें आपनौ पति देख्यौ तब उन राजा सों जाय कह्यौ महाराज मेरे स्वामी कौ रिपू आयौ। यह सुनि राजा नें वाहि पकरि मंगायौ अरु कह्यौ रे बिप्र तू याहि क्यौं दुख देतु है औ कहा मांगतु है। ऐसो बात राजा के

मुख तें सुनि ब्राह्मन नें निज मन में बिचार्यौ कि जो इन हीं मेरी ममता त्यागी तौ मोकौं हू याकी प्रीति तजनी उचित है। क्योंकि मन टूट्यौ फेर न मिलै जैं फटिक कौ पात्र। ऐसें बिचारि ब्राह्मन नें राजा सों कहि कि पृथ्वीनाथ हौं या तें न कछू मांगौं न कहौं; पर मेरी या पै आधी आयु है सो दिवाय देउ। राजा ब्राह्मन की बात झूठ समझ चुप ह्वै रह्यौ। अरु ब्राह्मनी आगलौ भेद न जान बोल उठी कि धर्मावतार जा भांति यह कहै ता रीति सों याकी आर्बल देउ। बहुरि बिप्र बोल्यौ हाथ पाय धोय आचमन करु पवित्र होय ऐसें कह कि मैं तेरी आयु लई ही सो पाछी दई। उन वैसें ही कह्यौ। औ कहत ही वाकौ प्रान घट तें निकरि गयौ। राजा सभा सहित देखि भैचक रह्यौ। पुनि वाकौ भेद पूछ्यौ। तब ब्राह्मन नें सब भेद कह्यौ। या बात के सुनत ही राजा नें ब्राह्मन कौं बिदा कियौ अरु आप नियम लियौ कि नारी की बात कबहू सांची न मानियै। तातें हौं कहतु हौं अरे मूर्ख जलचर स्त्री की बात कौ बिस्वास कबहू न करियै। कह्यौ है जो नारी के ब स परै सो कहा न करै जैसें राजा भोज औ पांडे बररुचि कियौ। मगर पूछी यह कैसी कथा है। तहां बानर कहतु है।

एक समय रात्र कौं राजा भोज की रानी राजा सों रिसानी। तब उन अनेक उपाय मनायवे कौं किये पर वा नें याकी बात क्यों हू न मानी औ कह्यौ जो तुम घोरा

बनि मोहि चढ़ाय आंगन सें लै फिरौ अरु हैां एड़ करि चाबुक चटकाऊं तौ तिहारौ गायौ गाऊं। उन सुनि वैसें ही करि आपनौ मनोरथ साध्यौ। औ वा ही रात्र पांडे की पंडियान हू रूठी। तब पांडे नें कही तू काहू भांति हू हट छोड़ै। उन कही तू मेरौ अपराधी है। यातें तोहि भद्र करौं तौ मेरौ क्रोध मिटै। कह्यौ है जो अति चतुर होय सो रसरीति समझ प्रीति के बस परै। आगें पांडे नें दाढ़ी मूंछ औ मूंड़ मुड़वायौ औ वाकौ गायौ गायौ। भोर भये जब राजा सभा में आय बैठ्यौ तब पांडे नें जाय असीस दई। उन याहि देखि हंसकै कही अहो बिप्र बिन पर्व भद्र कहां भये। इन बिद्या के बल रात की बात बिचारि कह्यौ महाराज जहां मनुष घोरा की भांति हींसै तहां बिन पर्व हू मुंडन होय। यह सुनि राजा मौन गहि रह्यौ। तातें हैां कहतु हैां अरे दुष्ट जलचर जैसें राजा औ पांडे नें कियौ तैसें तू हू कामांध होय स्त्री के बस भयौ। वे दोऊ ऐसें बतराय रहे हे कि वा ही समय एक जलचर नें आय मगर सों कही भाई तेरी स्त्री मारे क्रोध के मरवे कौ है रही है अरु घर में तेरे एक और मगर आय रह्यौ है। यह सुनि मगर दुख पाय बोल्यौ हाय मैं अभागे यह कहा कियौ जु ऐसी दुष्ट पतनी के कहे आपनौ धर्म कर्म खोय दियौ। पुनि उन बानर सों कह्यौ कि मित्र तू मेरौ अपराध छिमा कर। क्योंकि मैं अब या दुख तें प्रान छांड़िहैां। बानर बोल्यौ अरे मूर्ख तेरे घर में बिगार

होनौं तौ युक्त ही हो। पर तोहि ऐसी दुष्ट स्त्री के गये उछाह करनौं जोग है। क्योंकि कह्यो है कलहकारनी नारी औ विष बिपत की जर है। यातें जो आपनी आत्मा कौ सुख चाहै सो वा सों विरक्त रहै तौ ही भलौ। वाके मन माने सो कहै औ करै। नारीन के चरित्र भांति भांति के हैं। ते कहां लौं कहौं। पर तू एती ही बात में जानियौ कि जे चतुर औ सज्ञान हैं ते तिनके आधीन कबहू न होंयगे। मगर कही अरे। मो तें है चूक भई। ता ही तें इत मित्राई गई औ उत स्त्री जैसें एक नारी कौ जार भयो न भर्त्तार। बानर कही यह कैसी कथा है। तहां मगर कहतु है।

एक किसान की स्त्री तरुनि औ वह बूढ़ौ फूस। तातें वाकौ मनोरथ पूजि न सकै। यह नितप्रति पर पुरुष हेर्यौ करै औ काम के मारे याकौ मन धाम में न लागै। उदास रहै। एक दिन कोऊ पराये वित्त चित कौ चोर याहि आनि मिल्यौ। वा सों इन कही हे सुभलक्षण। मेरौ पति बूढ़ौ ह्वै रह्यौ है। जौ तू मेरौ जार होय तौ मैं घर कौ द्रव्य लै तोरे संग चलौं। उन कही तैं नीकी बिचारी। भलौ मैं हौंउगौ। इन कही तौ तू सकारे आइयौ। हौं तेरे साथ चलौंगी। आगे भोर भये वह आयौ औ वाहि वित्त समेत लै नगर के बाहर कौं धायौ। कोस एक जाय मन में विचार करनि लाग्यौ कि यह एक तौ जोबनवती दूजे याहि पर पुरुष की इच्छा है।

कदाचित जैसें यह मोहि मिलो तैसें काहू और सों मिल जाय। तौ फेर मैं कहा करौंगी। यह बिचारि एक नदी के तीर जाय बोल्यौ भद्रे प्रथम नदी पार बित्त वस्त्र धरि आऊं। पाछे पीठ पर चढ़ाय तोहि लै जाऊंगो। वा नें या बात के सुनत ही वसन आभूषन की गठरी दई। इन लै पार होय आपनी बाट लई सो लई। बिभचारनी नदी तीर पछताय नीची नार किये बैठ रही ही कि एक स्यारनी मास कौ लोथरा लिये तहां आई। अरु एक माछरी हू पानी तें निकरि रेत पर बैठि ही। वाहि देखि स्यारनी लोथरा धरि माछरी पकरवे कौं दौरी। इत मास चील लै गई औ उत माछरी याहि देखि जल में कूदी। जब स्यारनी निरास होय चील की ओर तकनि लागी तब बिभचारनी बोली कि दोऊ गंवाय अब कहा देखति है। उन कही एक तौ हौं चतुर अरु मो हू तें दूनी तू जु तेरौ सरबसु गयौ औ न जार भयौ न भर्त्तार। इतनी कथा कहि मगर बोल्यौ भाई मेरो हू वही दसा है। पर अब कौंन उपाय करौं। नीति में तौ कार्य साधवे कौं चार उपाय कहे हैं साम दाम दंड भेद। अब इन में तें मोहि जो करनौं जोग होय सो कहौ। बानर कही अरे मूढ़ कौं उपदेस कबहू न दीजै। बहुरि मगर बोल्यौ मित्र हौं सोकसमुद्र में बूड़तु हौं। तू मोहि काढ़। तोहि जस धर्म होयगो। कह्यौ है जो मूरख काज बिगारै तौ हू चतुर सुधार लेय। मैं मूढ़ तू

चतुर। तातें जा में मेरौ भलौ होय सो युक्ति बताय। वाकी दीनता देखि बनचर बोल्यौ भाई तू आपने घर जा औ सजाती सों युद्ध कर। क्योंकि जो जीतिहै तो घर पायहै औ मारिहै तो खर्ग। कह्यो है उत्तम जन सों साम उपाय कीजे। मनुहार करि कार्य लीजे। अरु अति बलवान कौं धन दै दाम उपाय करि आपनौ काज संवारिये। पुनि दुष्ट तें दंड उपाय कै अपनपौ राखिये। बहुरि समान सों भेद उपाय करि वाहि छल बल करि मारि नाखिये जैसें एक स्यार नें कियौ। मगर कही यह कैसी कथा है। पुनि बानर कहतु है।

काहू स्यार नें बन में एक मस्यौ हाथी पायौ। पर वाकौ कठिन चार्म या तें काट्यौ न गयौ। त्यौं ही एक सिंह आयौ। यह देखत ही वाके सनमुख उठि धायौ औ हाथ जोरि बोल्यौ स्वामी या गज कौं आप अंगीकार कीजे। उन कही हौं काहू कौ मास्यौ खातु नाहीं। मेरौ यह धर्म है। यातें यह मैं तो ही कौं दियौ। इतनी कहि वह चल्यौ गयौ। पुनि एक तेंदुआ आयौ। वाहि देखि स्यार नें जी में बिचास्यौ कि यह दुष्ट है। याकौं भेद उपाय करि डराइये। ऐसें मन में ठानि यह वाके सनमुख जाय गुमान सों हितू होय बोल्यौ अहो इहां कहां आवतु हौ। यह गज सिंह मारि मोहि याकी रखवारी राखिकै गंगान्हान गयौ है। ज्यौं हीं बघेला नें याकी बात सुनी अरु वाके चरनचिन्ह देखे त्यौं हीं पीठ दई।

इतेक में एक चीता आयो। ताहि निहारि जम्बुक नें बिचास्यो जु या सों हाथी कौ चाम फड़वाय लीजै तौ भलो। ऐसें बिचारि इन चीता सों कह्यौ अहो भगिनीसुत मैं तोहि अनेक दिन पाछैं देख्यौ। जो भूख्यौ है तौ यह गज सिंह मारि नदी न्हैवे कौं गयो है। जो लौं वह आवे तौ लौं कलेवा करि चल्यौ जा। उन कही मामा हौं आपनो मांस राखौं तौ लाख सिंह कौ मास्यो गज कैसें खाऊं। स्यार बोल्यो अरे हौं याकौ रखवारो हौं ओ तेरे आड़े ठाढ़ो रहतु हौं। तू खा। जब सिंह आवैगो मैं पुकारौंगो। तब तू भाग जैयो। उन याको बात मानि ज्यों हीं वाकी खाल फारि कछु मांस मुख में लियो त्यों हीं स्यार पुकास्यो अरे भाग सिंह आयो। यह सुनत प्रमान वह उठि दौस्यो। या भांति स्यार नें वा सों दाम उपाय करि निज काज साध्यो। आगें सजातीन सों दंड उपाय करि युद्ध कियो। अरु वह हाथी काहू कौं न खान दियो। तातें हौं कहतु हौं कि साम दाम दंड भेद चार उपाय कहे हैं। पर जैसो जहां बूझिये तैसो तहां करिये। बहुरि मगर कही हौं बिदेस जैहौं। बंदर बोल्यो।

अरे एक चित्रांगद नाम कूकर परदेस में जाय काहू गृहस्थ के घर पैठ्यो। ओ आछो आछो खाय जब बाहर आयो तब वा गांव के स्वाननि वाहि घेर अति मार दई। पुनि इन दुख पाय निज नगर की बाट लई अरु घर

आयौ। तद याके कुटुम्ब नें पूछ्यौ कि बिदेस जैबे की अवस्था कहौ जु वहाँ कैसें रहे। इन कही परदेस में और तौ सब भलौ पर सजाती देख नाहीं सकतु। जो कोऊ मो सों पूछै तौ मेरे जाने घर तें निकासनौं उचित क्यों हू नाहिं। अरे मगर तातें हौं कहतु हौं कि तेरी दुष्ट पत्नी तौ गई पै तू अब ही सकाम है। यातें नयौ व्याह कर। कह्यौ है कुआ कौ नीर बड़ की छांह तुरत बिलोयौ घी खीर कौ भोजन बाल स्त्री ये सब प्रान कौं पोषतु हैं। अरु अवस्था प्रमान काज कीजै तौ दोष नाहीं। बानर तें यह उपदेस सुनि मगर निज घर गयौ औ उन नयौ बिवाह कियौ घर माड्यौ सब दुख छांड्यौ आनंद सों रहन लाग्यौ। इतनी कथा सम्पूरन करि विष्णुशर्मा ने राजपुत्रन कौं असीस दई कि तिहारी जय होय औ शत्रुन की हार। यह सुनि राजपुत्रन हू वस्त्र आभूषन द्रव्य मंगाय भेट धरि पाय लाग गुरु कौं बिदा कियौ अरु आप नीतिमार्ग सों निज राजकाज करनि लागे।

॥ राजनीतिः समाप्ता ॥

# NOTES.

P. 1, l. 2. "Elephant-headed, pleasure-bestowing, consumer of the world's griefs, son of Śambhu, lord of the world, Gaṇeśa fulfil my desires." This exordium is addressed to Gaṇeśa, the god of wisdom, the remover of obstacles, &c. &c. Hence the propriety of invoking him at the outset of a literary undertaking. His name, which is resolved, in this couplet, for the sake of the metre, indicates one of his various functions, that of exercising superintendence over divers classes (गण) of inferior deities, who are considered to be attendants of Śiva. Sambhu is one of the names of Śiva. The final vowel of the word is lengthened to suit the measure of the verse. The word *jagat*, in the first line, may be connected, in construction, either with the word which precedes it, or with the word which follows it.

P. 1, l. 11. सहस्र अवदीच. This is the name of a tribe of Gujaráti Bráhmans, which is said to be so called, because a thousand (सहस्र) families of them emigrated from the northern region (उदीच), i. e., the country to the north and west of the river Saraswatí.

P. 2, l. 2. "They that are learned and ingenious will understand [or appreciate,] the narration of [these] tales. The ignorant [on the contrary,] will ponder in their minds, [and ask themselves:] What is this [that] Lala has devised?" कौन or कौनै is much used, in the language of poetry, and in the rustic dialects, for कियौ or कह्यौ, which the metre and rhyme would not here admit.

P. 2, l. 11. "The Braj Bháshá has weight [i. e., authority, or character,] equally with the speech of the gods, [i. e., the Sanskrit,] say all. Regarding it as a source of much sentiment, all the poets praise it." The first vowel of तुल, in the first line, is prolonged for the metre.

P. 2, l. 21. अरु &c. "And they practise virtue, reflecting in like manner as [one will reflect] when death shall have caught one by the hair, [literally, seized one's top-knot]."

P. 3, l. 3. जाको &c. "Of which [as being indivisible and inalienable,] a parcener cannot take a share [when other possessions are distributed]."

P. 3, l. 21. कहैं. "They say," i. e., "that is to say."

P. 4, l. 1. संग्राम &c. "Be it before an engagement, or afterwards."

P. 4, l. 5. "The poet is the inmate of a well-like habitation, [from which he can see but little of what is passing in the world at large; and] narratives are a shoreless sea. In proportion as my understanding is dull, I relate, forsooth, [in the way of stories,] something correspondent." समंद is curtailed, to suit the metre, from समंदर, for समुद्र. तैसी agrees with कथा understood, to be taken in a collective sense.

P. 5, l. 15. तातें &c. "Accordingly, that which is in [the decrees of] destiny does not rest without taking place." The verb रहति is fem. because agreeing with सो, to be connected with बात, which must be resumed from the preceding sentence.

P. 5, l. 17. By भगवान is here meant Hari or Vishṇu.

P. 5, l. 20. सो &c. "This [aggregate of means] is for the attainment of knowledge."

P. 6, l. 2. कर्म &c. "Now, fortune is inert. From it nothing is derived. Endeavour is the doer. Hence, if the doer stimulate fortune, then, from the co-operation of the doer and fortune, there results good or evil. And to remain sitting [inactive], placing reliance on fortune itself alone, is the conduct of a bad son [i. e., an unworthy person]." A simplification of the original reading of a portion of this passage, has been introduced into this edition.

P. 6, l. 16. "Let one practise association with the upright: it removes the distress of others. Unprofitable is association with the low: throughout the eight watches [i. e., day and night, or continually, it is] vexation."

P. 7, l. 4. "If he become skilful in the practice of sages, [i. e., in contemplative silence,] still, indeed, will he all the more learn opportunities of destroying fish."

P. 7, l. 6. जैां. "In like manner as."

P. 7, l. 15. पुनि &c. "Again, things on the Eastern Mountain, on the rising of the sun, all appear [in brightness,] like the sun [itself]." The original of this passage has been slightly modified in the present edition. For "the Eastern Mountain" see the Vocabulary.

P. 7, l. 19. "In like manner does the solitary wasp *(vespa solitaria)* ever communicate its own nature and form to the worm [held] in its bosom. Iron [likewise, becomes] gold, on touching the philosopher's stone. These [phenomena] one has frequently observed in the world." The vulgar error, here alluded to, with reference to the solitary wasp, seems to have arisen from a misconception regarding its pupa, over which it may often be seen brooding. परसे, which is governed by पै or तें understood, is the past participle of the poetic verb परसनैां. The प of परसे is added for the metre. दरसे is derived from the poetic verb दरसनैां. It stands here for दरसौ, which

